श्रीगणेशाय नमः ॥ अथ अनन्तपूजाविधिः ॥ प्रातर्नद्यादिके स्नात्वा नित्यकर्म समाप्य च ॥ अनन्तं हृदये कृत्वा शुचिस्तत्र समाहितः ॥ अव्रणं कलशं चैव वस्त्रयुग्मेन वेष्टितम् ॥ मुष्टिमात्रैश्च दर्भैस्तु फणिराजं च कारयेत् ॥ स्थापयेत्कलशस्याग्रे जगदाधार मव्ययम् ॥ आराधयेदनन्तं च तस्मिन्कुंभे विशेषतः ॥ गोचर्ममात्र मालिप्य गोमयेन विचक्षणः । तन्मध्ये स्थंडिलं कृत्वा पद्ममष्टदलं लिखेत् ॥ तस्योपरि न्यसेत्कुंभं चूतपल्लव संयुतम् ॥ प्राणायामं ततः कृत्वा तिथ्यादि परिकीर्तयेत् ॥ मम सकुटुंबस्य क्षेमस्थैर्यायुरारोग्य चतुर्विधपुरुषार्थसिद्ध्यर्थं ममाचरितस्याचर्यमाणस्य व्रतस्य संपूर्णफलावाप्त्यर्थं श्रीमदनंतदेवताप्रीत्यर्थं यथाज्ञानेन यथामिलितोपचारद्रव्यैर्ध्यानावाहनादिषोडशोपचारैः पूजां करिष्ये ॥ तदङ्गत्वेनासनादि कलशाराधनं करिष्ये ॥ कलशस्य० ॥ सर्वसमुद्रा० ॥ सितासिते० ॥ कलशे वरुणं संपूज्य ॥ ततः शंखं घंटां च पूजयेत् ॥ अपवित्रः पवि० ॥ पूजाद्रव्याणि आत्मानं च प्रोक्षयेत् ॥ यमुनापीठञ्च पूजयेत् ॥ श्रीमदनंतव्रतांगत्वेन श्रीयमुनापूजनं पीठपूजनं च एकतन्त्रेण करिष्ये ॥ तद्यथा ॥ षोडशोपचारैः पंचोपचारैर्वा पूजयेत् ॥ पीठशेषं संस्थाप्य अनन्तं स्पृष्ट्वा

विनियोगः कार्यः ॥ स यथा ॥ अस्य श्रीप्राणप्रतिष्ठामंत्रस्य ॥ ब्रह्मविष्णुमहेश्वरा ऋषयः ॥ ऋग्यजुःसामाथर्वाणि छंदांसि ॥ परा प्राणशक्तिर्देवता, आंबीजं, ह्रींशक्तिः, क्लींकीलकं, श्रीमदनंतस्य प्राणप्रतिष्ठापनेविनियोगः ॥ ॐ आंह्रींक्रौंअंयंरंलंवंशंषंसंहंलंक्षंअः क्रौंह्रींआंश्रीमदनंतस्य प्राणा इह प्राणाः ॥ ॐ आंह्रीं०आं जीव इह स्थितः ॥ ॐ आंह्रीं० आंसर्वेंद्रियाणि वाङ्मनस्त्वक्चक्षुःश्रोत्रजिह्वाघ्राणवाक्पाणिपादपायूपस्थानि इहागत्य सुखंचिरं तिष्ठंतु स्वाहा ॥ अस्सुनीते० चत्वारिवाक्० गर्भाधानादिसंस्कारादिसिद्ध्यर्थं पंचदशप्रणवावृत्तिं करिष्ये ॥ ॐ रक्ताम्भोधिः० परानमः ॥ अथानन्तपूजा ॥ ततस्तु मूलमंत्रेण नमस्कृत्य जनार्दनम् ॥ नवाम्रपल्लवाभासं पिंगभ्रूः श्मश्रुलोचनम् ॥ पीतांबरधरं देवं शंखचक्रगदाधरम् ॥ अलंकृतं समुद्रस्थं विश्वरूपं विचिंतयेत् ॥ ध्यायामि ॥ आगच्छानंत देवेश तेजोराशेजगत्पते ॥ इमां मया कृतां पूजां गृहाण पुरुषोत्तम ॥ सहस्रशीर्षा० आवाहनं० ॥ विष्टरं धेहि गोविंद गोवर्धनधर प्रभो ॥ अनंत दीयते यन्मे रत्नसिंहासने विश ॥ पुरुष० आसनं० ॥ यथात्वं सर्वदेवाना मिंद्रादीनां च रक्षसि ॥ तथा मां पालयानंत त्वदीयं शरणागतम् ॥ एतावा० पाद्यं० ॥

अनंतानंतरूपोऽसि मया दत्तं फलं जलम् ॥ कायेन मनसा वाचा गृहाणार्घ्यं नमोऽस्तु ते ॥ त्रिपादूर्ध्व० अर्घ्यं० ॥ गंगोदकं समानीतं हेमकुंभेन योजितम् ॥ आचम्यतां हृषीकेश प्रसीद पुरुषोत्तम ॥ तस्माद्वि० आचमनं० ॥ अनंतगुणरूपाय विश्वरूपधराय च ॥ नमो माहात्म्यदेवाय अनंताय नमो नमः ॥ यत्पुरु० स्नानं० ॥ ततः पंचामृतस्नानम् । सुरभेस्तु समुत्पन्नं देवानामपि दुर्लभम् ॥ पयो ददामि देवेश स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम् ॥ आप्याय० पयः० ॥ चन्द्रमंडलसंकाशं सर्वदेवप्रियं हि यत् ॥ दधि ददामि देवेश स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम् ॥ दधिक्राव्णो० दधिस्नानं० ॥ आज्यं सुराणामाहार आज्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् ॥ आज्यं पवित्रं परमं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम् ॥ घृतमिति० घृतस्नानं० ॥ सर्वौषधिसमुत्पन्नं पीयूषसदृशं मधु । स्नानार्थं ते मया दत्तं गृहाण परमेश्वर ॥ मधुवाता० मधुः ॥ इक्षुदंडात्समुद्भूतां शर्करां मधुरां शुभाम् ॥ स्नानार्थं ते मया दत्तं गृहाण परमेश्वर ॥ स्वादुःपवस्व० शर्करा० ॥ शुद्धोदकस्नानं० ॥ नाममंत्रैः पंचोपचारैः संपूज्य ॥ पुरुषसूक्तेनाभिषेकः ॥ तप्तकांचनवर्णाभं कौशेयं च सुनिर्मितम् ॥ वस्त्रं गृहाण देवेश लक्ष्मीयुक्त नमोऽस्तु ते ॥ तं यज्ञं० वस्त्रं० ॥ वस्त्रानंतरमाचमनीयं० ॥ दामोदर नमस्तेऽ-

स्तु त्राहि मां भवसागरात् ॥ ब्रह्मसूत्रं सोत्तरीयं गृहाण पुरुषोत्तम ॥ यज्ञोपवीतं० ॥ तस्माद्यज्ञात्सर्वहुत०
श्री० चंदनं० ॥ अक्षताश्च सुरश्रेष्ठ० अक्षतान्० ॥ माल्यादीनि सुगंधीनि० तस्मादश्वा० पुष्पं० ॥ अथ ग्रन्थि- क०
पूजा ॥ श्रियै नमः मोहिन्यै० पद्मिन्यै० महाबलायै० अजायै० मङ्गलायै ० वरदायै ० शुभायै ०
जयायै० विजयायै० जयंत्यै० पापनाशिन्यै० विश्वरूपायै० सर्वमंगलायै नमः । इति ग्रन्थिपूजा ॥
दशांगं गुग्गुलोद्भूतं चंदनागरुसंयुतम् ॥ सर्वेषामुत्तमं धूपं गृहाण सुरपूजितम् ॥ यत्पुरुषं० धू० ॥
आज्यं च वर्तिसंयुक्तं वह्निना योजितं मया ॥ दीपं गृहाण देवेश त्रैलोक्यतिमिरापह ॥ ब्राह्मणोस्य०
दीपं० ॥ अन्नं चतुर्विधं स्वादु पयो दधि घृतं तथा ॥ नानाव्यंजनशोभाढ्यं नैवेद्यं प्रतिगृह्यताम् ॥ चन्द्र-
मा मनसा० नैवेद्यम् ॥ नैवेद्यमध्ये पानीयं० ॥ उत्तरापोशनार्थं ते दद्मि तोयं सुवासितम् । गृहाण
सुमुखो भूत्वा अनंताय नमो नमः ॥ उत्तरापोशनं० ॥ मुखप्रक्षालनं० ॥ हस्तप्रक्षालनं० ॥ करो- २
द्वर्तनकं देव मया दत्तं हि भक्तितः ॥ चारुचन्द्रप्रभं दिव्यं गृहाण जगदीश्वर ॥ करोद्वर्तनं० इदं फलं मया
देव स्थापितं पुरतस्तव ॥ तेन मे सुफलावाप्तिर्भवेज्जन्मनि जन्मनि ॥ नारिकेलफलं० ॥ पूगीफलं मह-

से शोभित ॥ २ ॥ मोती जड़ी हुई स्वर्ग के समान बड़ी भारी यज्ञशाला बनाई और उस यज्ञ के लिये सम्पूर्ण राजाओं को अनेक प्रकार से जीत कर ले आये ॥ ३ ॥ किसी समय गांधारी

वीत नानारत्नोपशोभिताम् ॥ २ ॥ मुक्ताफलसमाकीर्णां महेन्द्रालयसन्निभाम् ॥ यज्ञार्थं भूपतीन्सर्वान्समानीय प्रय-त्नतः ॥ ३ ॥ गांधारीतनयोराजा एकदा नृपनंदनः ॥ दुर्योधन इतिख्यातः समागत्य मखालयम् ॥ ४ ॥ दृष्टादुर्योधनस्तत्र प्रांगणं जलसन्निभम् ॥ ऊर्ध्वं कृत्वा तु वस्त्राणि तत्र गच्छन्

का लड़का राजा धृतराष्ट्र का पुत्र जो दुर्योधन नाम से विख्यात था, वह उस यज्ञशाला में आकर ॥ ४ ॥ स्थल में जल की प्रतिभा देखकर वस्त्र को ऊँचा कर उस जगह

दिव्यं नागवल्ल्यादलैर्युतम् ॥ कर्पूरेण समायुक्तं तांबूलं प्रतिगृह्यताम् ॥ तांबूलं स० ॥ हिरण्यगर्भेति दक्षिणां स० ॥ यानिकानिच पापानि जन्मान्तरकृतानि च ॥ तानि तानि विनश्यंति प्रदक्षिणपदेपदे ॥ नाभ्याआसी० प्रदक्षिणाम्० ॥ नमस्ते भगवन्भूयो नमस्ते धरणीधर ॥ नमस्ते सर्वनागेन्द्र नमस्ते मधुसूदन ॥ सप्तास्या० नमस्कारं ॥ नमस्ते देवदेवेश नमस्ते गरुडध्वज ॥ नमस्ते कमलाकांत ह्यनंताय नमो नमः । यज्ञेनय० मंत्रपुष्पं० ॥ अथ दोरकप्रार्थना ॥ अनन्ताय नमस्तुभ्यं सहस्रशिरसे नमः ॥ नमोऽस्तु पद्मनाभाय नागानां पतये नमः ॥ अनन्तः कामदः श्रीमाननन्तो मे प्रयच्छतु ॥ अनंतो दोररूपेण पुत्रपौत्रान्प्रवर्धतु ॥ इति सम्प्रार्थ्य ॥ अथ दोरकबन्धनमन्त्रः ॥ अनंतसंसारमहासमुद्रं मग्नं समभ्युद्धर वासुदेव ॥ अनंतरूपी विनियोजयस्व ह्यनंतसूत्राय नमो नमोस्ते ॥ इति बध्वा ॥ अथ जीर्णदोरकविसर्जनमंत्रः ॥ नमः सर्वहितानन्तजगदानन्दकारक ॥ जीर्णदोरममु देव विसर्जे हं त्वदाज्ञया ॥ इति विसर्जयेत् ॥ अथ वायनमंत्रः ॥ गृहाणेदं द्विजश्रेष्ठ वायनं दक्षिणायुतम् ॥ त्वत्प्रसादादहं देवं मुच्येयं कर्मबन्धनात् ॥ प्रतिगृह्णामि द्विजश्रेष्ठ अनन्तफल-

धीरे धीरे चलने लगा ॥ ५ ॥ यह देख कर द्रौपदी आदि श्रेष्ठ स्त्रियां मुसक्यानें लगीं और वह दुर्योधन आगे जाकर पानी का जमीन जान कर उस पानी में गिर पड़ा ॥ ६ ॥ यह देख सम्पूर्ण

**शनैःशनैः॥५॥ स्मितवक्त्राश्च तं दृष्ट्वा द्रौपद्यादिवरांगनाः॥ दुर्योधनस्ततोगच्छन् जलमध्येपपातह ॥६॥ पुनः सर्वेनृपा-श्चैव ऋषयश्च तपोधनाः ॥ उपहासं च चक्रुस्ता द्रौपद्यादि-सुलोचनाः ॥७॥ महाराजाधिराजोऽसौ महाक्रोधपरायणः॥**

राजा लोग और तप ही है धन जिनका ऐसे ऋषि लोग हँसने लगे और सुन्दर हैं नेत्र जिनके ऐसी द्रौपदी आदिक स्त्रियां भी हँसने लगीं ॥ ७ ॥ यह देख कर राजाओं का राजा

दुर्योधन अत्यन्त क्रोधित हो कर अपने मामा शकुनी के साथ अपने राज्य में जाने के लिये उद्यत हुआ ॥ ८ ॥ उस समय शकुनी अत्यन्त मधुर वचन बोलता भया कि हे राजन् ! आगे कार्य्य करने के विचार से आप इस अत्यन्त क्रोधका त्याग करो ॥९॥ अपने घर चलने को हे राजेन्द्र

**विनिर्गत्य स्वकं राष्ट्रं मातुलेनावृतो नृपः ॥८॥ तस्मिन् काले तु शकुनिः प्रोवाच मधुरं वचः॥ मुंच राजन्महारोषं पुरतः कार्यगौरवात् ॥ ९ ॥ गंतुमुत्तिष्ठ राजेन्द्र सत्रात्स्वसदनं प्रति ॥ तथेत्युक्त्वा महाराजः समागत्य मखालयात्॥ १०॥ निरग-**

यज्ञशाला से उठिये । तब ऐसा ही सही, ऐसा कह कर यज्ञशाला से राजा दुर्योधन अपने घर आता भया ॥ १० ॥ और संपूर्ण राजा लोग भी यज्ञ से अपने अपने राज्य में जाते भये

तदनंतर दुर्योधन राजाओं के साथ हस्तिनापुर में आकर ॥ ११ ॥ पंडु राजा के श्रेष्ठ पुत्र युधिष्ठिर, भीमसेन, अर्जुन आदि को बुलाया, उसके बाद अपने राज्य में प्राप्त होकर जूआ खेलने लगा ॥ १२॥

चक्रुन्नृपाः सर्वे त्यक्त्वा यज्ञं स्वराष्ट्रकम ॥ दुर्योधनो राजभिश्च समागत्य गजाह्वयम ॥ ११॥ आनीय पांडुपुत्रांस्तान्धर्मभी-माऽर्जुनान् वरान्॥ द्यूतारम्भमकुरुते स्वं राज्यं प्राप्तवाँस्ततः॥ ।१२॥ द्यूतेनैवजिताः सर्वे पांडवा वीतकल्मषाः॥ततोऽरण्यांतरे

उस जुए में नहीं है पाप जिनमें ऐसे पांडवों का संपूर्ण धन और राज्यादिक जीत लिया। तदनन्तर भाईयों के सहित युधिष्ठिर महाराज बड़ी विपत को प्राप्त हो जंगलों के बीच में वनचर जो भिल्लादिक हैं

उनके समान रहते भये ॥१३॥ पाण्डवों के इस समाचारको सुनकर श्रीकृष्णजी युधिष्ठिर के यहां गये ॥ १४ ॥ सूतजी शौनकादिक ऋषियों से कहते हैं कि वह पाण्डव लोग दुःख से अत्यन्त दुर्बल

गत्वा वर्तते वनचारिणः ॥ १३ ॥ ततो वृत्तांतमापन्नो भ्रातृभिःसह पांडवम्॥ युधिष्ठिरं धृष्टमनाः कृष्णोऽगाज्जगदीश्वरः ॥१४॥सूत उवाच॥अरण्येवर्तमानास्ते पांडवादुःखकर्शिता॥ कृष्णंदृष्ट्वा महात्मानं प्रणिपत्य यथाक्रमम्॥१५॥युधिष्ठिर

वन में रहते हुए। महात्मा श्रीकृष्ण महाराज को देखकर क्रमसे पूजनादिक प्रणाम करके ॥ १५ ॥ राजायुधिष्ठिर बोले, हे प्रभो ! भाइयों सहित हमको यह अत्यन्त दुःख प्राप्त भया है, इस दुःख

रूपी सागर से कैसे छूटेंगे सो कहिये ॥ १६ ॥ कौन से उत्तम देवता का पूजन करें जिसमें राज्य पावें अथवा कौन सा व्रत करें जिससे राज्य मिले; हमारा हित तो आप ही के प्रसाद से

उवाच ॥ अहं दुःखीह संजातो भ्रातृभिः परिवारितः ॥ कथं मुक्तिर्वदास्माकमनंताद्दुःखसागरात् ॥ १६ ॥ कं देवं पूजयिष्यामि राज्यं प्राप्स्याम्यनुत्तमम् ॥ अथवा किं व्रतं कृत्वा त्वत्प्रसादाद्भवेद्धितम् ॥ १७॥ श्रीकृष्ण उवाच ॥ अनंतव्रतमस्त्येकं तिथावस्यामनुत्तमम् ॥ सर्वपापहरं नृणां स्त्रीणां चैव युधि

होगा ॥ १७ ऐसा सुन श्रीकृष्ण महाराज बोले कि हे युधिष्ठिर ! पुरुषों के और स्त्रियों के

सम्पूर्ण पापको वाला शान करने अत्यन्त उत्तम एक अनन्त व्रत है ॥ १८ ॥ सो भाद्रपद मास के शुक्लपक्ष की चतुर्दशी को होता है, उस व्रत के अनुष्ठान मात्र से सम्पूर्ण पापों का

ष्ठिर ॥ १८ ॥ शुक्लपक्षे चतुर्दश्यां मासि भाद्रपदे भवेत् ॥ तस्या-
नुष्ठानमात्रेण सर्वपापं व्यपोहति ॥ १९ ॥ युधिष्ठिर उवाच ॥
कृष्ण कोयमनंतेति प्रोच्यते यस्त्वया विभो ॥ किंशेषनाग आ-
होस्विदनंत स्तक्षकःस्मृतः ॥ २० ॥ परमात्माथवानंत उताहो

नाश होता है ॥ १९ ॥ ऐसा सुनकर राजा युधिष्ठिर बोले कि हे वासुदेव ! आपने जो अनन्त व्रत कहा, सो क्या शेषनाग का है या अनन्त करके तक्षक का व्रत है ॥ २० ॥ अथवा अनन्त ऐसे परब्रह्म परमात्मा जो है उनका यह व्रत है । हे केशव ! यह अनन्त व्रत किस देवता का है

सो सत्य २ कहिये ॥ २१ ॥ ऐसा सुनकर श्रीकृष्ण महाराज बोले हे धर्मराज ! अनन्त हमारा ही नाम है, उसे हमारा ही स्वरूप जानो, सूर्य आदिक जितने महात्मा हैं, सो और कालादिक

ब्रह्म गण्यते॥ कएषोऽनंतसंज्ञोवै तथ्यंमे ब्रूहि केशव ॥२१॥ कृष्ण उवाच॥ अनंत इत्यहं पार्थ मम रूपं निबोधत॥ आदित्यादि ग्रहात्मासौ यःकाल इति पठ्यते ॥२२॥ कलाकाष्ठामुहूर्तादि दिवारात्रिशरीरवान्॥ पक्षमासर्तुवर्षाणि युगकाल व्यवस्थया

जो कहा जाता है सो सब हमही को जानो ॥ २२ ॥ और कला, काष्ठा, मुहूर्त आदिक दिवस, रात्रि यह सब शरीरवान् हैं और पक्ष, मास, ऋतु, वर्ष, युग और कालादिक की व्यवस्था सब हमी

को जानो ॥ २३ ॥ यह जो कालादिक हमने कहा है सो अनन्त इस नाम से प्रसिद्ध है वही हम पृथ्वी का भार उतारने को कृष्णा इस नाम से उत्पन्न भये हैं ॥ २४ ॥ दानवों का नाश

॥२३॥ योयंकालोमयाख्यात:सोऽनंत इति कीर्त्यंते॥ सोहं कृष्णो वतीर्णोत्र भूभारोत्तारणाय च ॥२४॥ दानवानांवधार्थाय वसुदेव कुलोद्भवम॥ मांविद्धिसततंपार्थ साधूनां पालनायच ॥२५॥ अनादिमध्यनिधनं कृष्णां विष्णुं हरिंशिवम ॥ वैकुंठभास्करं

करने को और साधुओं की रक्षा करने को वसुदेव के कुल में उत्पन्न निरन्तर हमको जानो ॥ २५ ॥ नहीं है आदि, अन्त, मध्य: जिनका ऐसे कृष्णा, विष्णु, शिव, बैकुंठ, सूर्य चन्द्र सर्वत्र

व्याप्त ईश्वर हमको जानो ॥ २६ ॥ हे युधिष्ठिर ! नहीं है उत्तम जिसमें ऐसा विश्वरूप जो योगी लोगों से ध्यान किया गया वह सम्पूर्ण अनन्त नाम करके हमी हैं जिसमें चौदहो

सोमं सर्वव्यापिनमीश्वरम् ॥ २६ ॥ विश्वरूपं महाबाहो योगिध्येयमनुत्तमम् ॥ सर्वरूपमनन्तं च यस्मिन्निन्द्राश्चतुर्दश ॥ २७ ॥ वसवो द्वादशादित्या रुद्रा एकादश स्मृताः ॥ सप्तर्षयः समुद्राश्च पर्वताः सरितो द्रुमाः ॥ २८ ॥ नक्षत्राणि दिशो भूमिः

इन्द्र ॥ २७ ॥ आठ वसु, बारहो आदित्य, ग्यारहो रुद्र, सातो ऋषि, सातो समुद्र और वृक्षादिक करके सहित सम्पूर्ण पर्वत हमी को जानो ॥ २८ ॥ और सत्ताइसो नक्षत्र, दशो दिशा, पृथ्वी;

॥ ३३ वह शीला नामकी अत्यन्त सुशील कन्या पिता के घर में बढ़ती भई, फिर उसकी माता काल ज्वर के दाह से दुःखी हो के ॥ ३४ ॥ नदी के जलमें प्राण त्याग कर वह पतिव्रता स्वर्ग को

नाम्नीसुशीलासावर्धते पितृवेश्मनि ॥ माताचतस्याःकाले-
नज्वरदाहेन पीडिता ॥ ३४ ॥ विनष्टासानदीतोये ययौ स्वर्गं
पतिव्रता ॥ सुमंतुरतुततोऽन्यांवै धर्मपुंसःसुतांपुनः ॥ ३५ ॥
उपयेमे विधानेनदुःशीलानाम नामतः ॥ दुःशीलांकर्कशां

चली गई । तदनन्तर उस सुमंत नामक ब्राह्मण ने फिर धर्म नामक ब्राह्मण की दुःशीला नाम की कन्या से विधिवत् विवाह किया । वह कन्या नाम के सदृश अत्यन्त दुष्ट स्वभाव कर्कशा

वचन बोलनेवली बड़ी प्रचंड रही ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ और वह शीला नाम की कन्या पिता के घर में गृहकार्य करने में बड़ी चतुर होती भई वह आंगन में, बाहर के दरवाजे के ऊपर,

चंडीं नित्यं कलहकारिणीम् ॥ ३६ ॥ सापि शीला पितुर्गेहे गृहा-
र्चन परावभौ ॥ कुडयस्तंभ बाहिर्द्वार देहली तोरणादिषु ॥ ३७ ॥
वर्णकैश्चित्रमकरोन्नीलपीतासितासितैः ॥ स्वस्तिकैःशंख-
पद्मैश्च भावयंती पुनःपुनः ॥ ३८ ॥ ततःकालेबहुगते कौ-

देहली के ऊपर स्वस्तिक, शंख, कमल, नीले, पीले, सफेद, काले अनेक प्रकार के चित्रों को लिख लिख कर देखा करती थी ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ इसके अनन्तर इसी तरह बहुत दिन

बीतने पर कौमार अवस्था में प्राप्त पिता के घरमें, मंगल को देनेवाली वह शीला बड़ी होती भई ॥
॥ ३९ ॥ उसको देखकर पिता चिंता करने लगा कि यह कन्या पृथ्वी में किस गुणवान् वर
मारवशवर्तिनी॥एवंसावर्धतेशीलापितृवेश्मनि मंगला ॥३९॥
तांदृष्ट्वा चिन्तयामास वराननुगुणान् भुवि ॥ कस्मैदेयामया
कन्या विचार्येति सुदुःखितः।४०।एतस्मिन्नेवकालेतुमुनिर्वेद-
विदांवरः ॥ कन्यार्थीचागतः श्रीमान् कौंडिन्यो मुनिसत्तमः
॥ ४१ ॥ उवाच रूपसंपन्नां त्वदीयां तनयांवृणे ॥ पिता ददौ
को दें ऐसा विचार कर दुःखी होता भया ॥ ४० ॥ उसी समय मुनियों में उत्तम, वेद और वेदांग
को जाननेवाले कौण्डिन्य नाम मुनि कन्या के लिये आते भये ॥ ४१ ॥ और वह बोले कि

मैं तुम्हारी गुण करके युक्त कन्या से विवाह करना चाहता हूं। ऐसा सुन के कन्या के पिता ने शुभ दिन में ब्राह्मणोंमें इन्द्र तुल्य कौण्डिन्यमुनि को कन्या देता भया ॥ ४२ ॥ श्रीकृष्णचन्द्र कहते

द्विजेन्द्राय कौण्डिन्याय शुभेदिने ॥ ४२ ॥ गृहोक्त विधिना पार्थ विवाहमकरोत्तदा ॥ मंगलाचारनिर्घोषं तत्र कुर्वंति योषितः ॥ ४३ ॥ ब्राह्मणाः स्वस्तिवचनं जय घोषंच वंदिनः ॥ निवर्त्योद्वाहिकंसर्वं प्रोक्तवान् कर्कशां

हैं कि हे धर्मराज! वेद की विधि से उसका विवाह कर दिया। तिस समय वहां पर स्त्रियां मंगल गीत गाने लगीं ॥ ४३ ॥ और ब्राह्मण लोग स्वस्तिवचन पढ़ने लगे, वंदीजन स्तुति गान

करने लगे । इस प्रकार विवाह करके वह सुमंत ब्राह्मण अपनी कर्कशा स्त्रीसे बोलता भया ॥ ४४ ॥ कि दामाद के संतोष के लिये कुछ द्रव्यादिक दहेज में देना चाहिये । ऐसा सुनकर वह कर्कशा

द्विजः॥ ४४ ॥ सुमंतुरुवाच ॥ किंचिद्द्रव्यादिकंदेयं जामातुः पारितोषिकम् । तच्छ्रुत्वाकर्कशाक्रुद्धा प्रोत्सार्यगृहमंडनम् ४५ पेटकेसुस्थिरंबध्वा स्वगृहं गम्यतामिति ॥ उवाचवित्तंनैवा- स्ति गृहेपश्य यादिस्थितम्॥४६॥तत्श्रुत्वा विमनः पार्थ संय-

क्रोध कर घर की शोभा बिगाड़ कर ॥ ४५ ॥ सम्पूर्ण द्रव्यादिक पेटी में अच्छी तरह बंद करके दामाद से बोली कि आप अपने घर जाइये हमारे घर कुछ भी द्रव्य नहीं है जो विश्वास न हो तो देख लीजिये ॥ ४६ ॥ श्रीकृष्णजी कहते हैं कि हे पार्थ ! ऐसा सुन वह मुनि

उदास होकर तब भोजन से बचा हुआ अन्नादिक राहखर्च देता भया ॥ ४७ ॥ कौडिन्य

तात्मा मुनिस्तदा ॥ भोज्यावशिष्टेचूर्णेन पाथेयंच चकारस ॥ ४७ ॥ कौडिन्यापि विवाहीनां पथिगच्छन् शनैः शनैः ॥ शीलां सुमंतोरादाय नवोढां गोरथेनहि ॥४८॥ ददर्श यमुना पुण्यां तामुत्तीर्यंतटेरथम् ॥ संस्थाप्यावश्यकं कर्त्तुं गतःशिष्या-न्नियुज्यवै ॥४९॥ मध्याह्ने भोज्यवेलायां समुत्तीर्य सरितटे ॥

मुनि भी नवोढा सुमन्त की कन्या शीला को बैलगाडी पर बैठा कर धीरे २ मार्ग चलने लगे ॥ ४८ ॥ जाते जाते पुण्यदायक जमुनानदी को देखकर उसके किनारे रथ को खडा कर

शिष्य को देख के आप कौरिडन्यमुनि स्नान-संध्यादिक आवश्यक कार्य करने को गये ॥ ४९ ॥ मध्यान्ह के समय भोजन का समय जानकर रथ से उतर नदी के किनारे उस शीला

दद्दर्शशीलासा स्त्रीणां समहं रक्तवाससाम् ॥ ५० ॥ चतुर्द-
श्यामर्चयन्तं भक्त्यादेवं जनार्दनम् ॥ उपगम्यशनैःशीलाप-
प्रच्छस्त्री कदंबकम् ॥ ५१ ॥ आर्याःकिमेतन्मेब्रूत किन्नाम-
व्रत मीदृशम् । ताऊचुर्योषितस्तांतु शीलां शीलविभूषणाम्

ने लाल वस्त्र पहने हुए स्त्रियों के भुराडको देखा ॥ ५० ॥ उन स्त्रियों के समूह को चतुर्दशी में श्रीजनार्दन भगवान का पूजन करते हुए देख उसके पास जा उन स्त्रियों से वह शीला धीरे से पूछने लगी ॥ ५१ ॥ कि हे स्त्रियों ! यह क्या करती हो ? इस प्रकार के

व्रत का क्या नाम है ? ऐसा सुन शीलही है श्रृंगार जिसका ऐसी उस शीला से वे स्त्रियाँ बोलीं कि ॥ ५२ ॥ यह अनंत का व्रत है अनंत भगवान ही को पूजते हैं। ऐसा सुन वह शीला

॥५२॥ अनन्तव्रतमेतद्धि व्रतेनन्तस्तु पूज्यते॥ साब्रवीदह-मप्येतत्करिष्ये व्रतमुत्तम् ॥ ५३ ॥ विधानंकीदृशं तत्र किं दानं कोत्रपूज्यते ॥५४॥ स्त्रियऊचुः॥ शीले सदन्नमस्थस्य पु-त्रास्ना संस्कृतस्य च ॥ अर्धंविप्राय दातव्य मर्धमात्मनिभो-

बोली कि मैं भी यह उत्तम व्रत करूँगी ॥५३॥ इस अनन्त व्रत की क्या विधि है और यह व्रत किस तरह का है, इस व्रत में क्या दान देना होता है, कौन देवता पूजे जाते हैं, सो हमसे कहो ॥५४॥

ऐसा सुन कर वे स्त्रियां बोलीं कि हे शीले ! उत्तम अन्न का प्रस्थ मात्र लेकर पुरुष बाचक मालपूआ आदिक पकवान बनाकर, आधा ब्राह्मण को दे, आधा आप भोजन करे ॥ ५५ ॥

जनम् ॥५५॥ शक्त्याच दक्षिणांदद्या द्वित्तशाठ्यविवर्जितः ॥ कर्तव्यंच सरित्तीरे कथांश्रुत्वा हरेरिमाम् ॥५६॥ शेषं कुशमयं-कृत्वा वंशपात्रे निधायच ॥ स्नात्वानंतंसमभ्यर्च्य मण्डले गंधदीपकैः ॥ ५७ ॥ पुष्पैधूपैश्चनैवेद्यै र्नानापक्वान्न संयुतैः ॥

फिर शक्ति के अनुसार दक्षिणा देवे कंजूसपना न करे और यह व्रत नदी के तीर पर करै और हरि भगवान् की कथा सुने ॥ ५६ ॥ और कुशा का शेषनागजी बनाय बांस के पात्र

में रख फिर स्नान कराय मराडप के भीतर रख अनंत भगवान् की विधिवत् पूजन करे; चंदन, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य और अनेक प्रकार की पुरुषवाचक मिठाई सहित ॥ ५७ ॥ उनके आगे

तस्याग्रतोदृढंसूत्रं कुकुमाक्तंसुदोरकम॥चतुर्दशग्रंथियुतं वामे करतले न्यसेत्॥५८॥धारणमंत्र:॥अनन्तसंसार महासमुद्र-मग्नं समभ्युद्धर वासुदेव ॥ अनंतरूपी विनियोजयस्व ह्यनंत-सूत्राय नमोनमस्ते॥५९॥ अनंतंच करेबध्वा भोक्तव्यं स्वस्थ-

धरे तथा बड़ा मजबूत सूत का डोरा केशर मे रंग के चौदहग्रंथि देकर हाथमें बाधे ॥५८ पहले इतना स्मरण करे कि हे वासुदेव ! नहीं है अन्त जिसका ऐसे संसाररूपी महासमुद्र में डूबे हुए मेरा अच्छी तरह उद्धार करो और अपने अनन्त रूप में लीन करो। हे सूत्ररूपी अनन्त भगवान्

अ० आपको वार २ प्रणाम है ॥ ५९ ॥ ऐसा स्मरण कर सूत्ररूपी अनन्त भगवान् को हाथ में बांध स्वस्थ चित्तहो भोजन करे ॥ भोजन करने के वास्ते संसाररूपी अनन्त नारायण भगवान् का क०

१५ मानसैः ॥ ध्यात्वा नारायणंदेवं मनंतं विश्वरूपिणम् ॥६०॥ भुक्त्वाचांते व्रजेद्वेश्म भद्रे प्रोक्तं व्रतं तव ॥ श्रीकृष्ण उवाच॥ एवमाकर्ण्य राजेंद्र प्रहृष्टेनांतरात्मना ॥६१॥ सापिचक्रे व्रतं शीलाकरेबध्वा सुदोकरम् ॥ चतुर्दशग्रन्थियुतं वामेबाहौय-

ध्यान कर अपने घर जाय । हे भद्रे ! यह व्रत तेरेसे कहा । श्रीकृष्ण महाराज ।जा युधिष्ठिर से बोले कि हे राजेन्द्र ! प्रसन्न चित्त से ऐसा ॥ ६० ॥ ६१ ॥ व्रत विधान सुनकर वह शीला भी १५

सुन्दर डोरे को हाथमें बांध व्रत करती भई । जैसा चौदह गांठ देकर बांए हाथमें बांधना कहा है वैसा बांध फिर पाथेय ( राह खर्च ) जो रहा उसका आधा ब्राह्मण को दे बाकी आप खाया ॥ ६२ ॥

थोदितम् ॥ पाथेयमर्धंविप्राय दत्वाभुक्त्वा स्वयंततः ॥६२॥
पुनर्जगाम संहृष्टा गोरथेन स्वकंगृहम् ॥ भर्त्रासहैवशुनकैः प्र-
त्यय स्ततत्क्षणादभूत् ॥६३॥ तेनानंतव्रतेनास्य बभौ गोधन-
संकुलम् ॥ गृहाश्रमंश्रियाजुष्टं धनधान्यसमन्वितम् ॥६४॥

फिर प्रसन्न चित्त होय पति के साथ बैलगाड़ी में बैठ अपने घर जाती भई । तभी से उसको स्वामी के साथही विश्वास होगया ॥६३॥ अनंत व्रत करके गोधन करके युक्त और धन, धान्यादिक से भरपूर

घर हो गया ॥६४॥ वह सोने पिरोय माणिक्य और मोतियों के हारों से भूषित अतिथि पूजन से

अ० आकुलंव्याकुलंरम्यं सर्वदातिथिपूजनैः ॥ सापिमाणिक्य क०
कांचीभि मुक्ताहारैर्विभूषिता ॥६५॥ देवांग वस्त्रसंछन्ना सा-
वित्री प्रतिमाभवत् ॥ विचचारगृहेभर्तुः समीपे सुखरूपिणी
॥६६॥ कदाचिदुपविष्टाया दुष्टोबद्धः सुदोरकः ॥ शीलायाः
हस्तमूलेतुभर्त्रातस्याद्विजन्मना ॥६७॥ किमिदं दोरकंशी-

सर्वदा व्याकुल रहती थी ॥६५॥ वह सुख रूपी घर में पतिके साथ उत्तम वस्त्र पहिन सावित्री के समान शोभित होने लगी ॥६६॥ किसी समय उसके ब्राह्मण पतिने बैठी हुई शीलाके हाथमें बंधासुन्दर

डोरा देखा ॥ ६७ ॥ उसे के बोला कि हे शीले ! यह डोरा क्या मेरे वश करने को बांधा है इस सुंदर डोर को किस लिये बांधा है ? इसका कारण कहो ॥ ६८ ॥ ऐसा सुन वह शीला

ले ममवश्याय कल्पितम् ॥ धृतंसुदोरकं त्वेतत् किमर्थंब्रूहित-
त्वतः ॥ ६८ ॥ यस्यप्रसादात्सकला धनधान्यादि संपदः ॥
लभ्यंते मानवैश्चापि सोनंतोयं मयाधृत ॥ ६९ ॥शीलाया-
स्तद्वचः श्रुत्वा भर्त्रातेन द्विजन्मना॥श्रीमदान्धेन कौरव्य सा-

बोली कि जिसके प्रसाद से संपूर्ण धन धान्य संपदा मनुष्य को मिलती है वही यह अनन्त हमने धारण किया है ॥ ६९ ॥ श्रीकृष्ण महाराज कहते हैं कि हे पांडुपुत्र ! लक्ष्मी के मद से अंधा होकर वह ब्राह्मण शीला कापति उस शीला का वचन सुनकर ततव उसके डोरे को जल्दी

से तोड़ डाला ॥ ७० ॥ और कौन अनन्त है ऐसा कहते और पापकर्म करते हुए उस मूर्खने डोरा अग्नि की ज्वाला में डाल दिया । तब शीला व्याकुल होकर हाहाकार करती हुई दौड़ के

क्षेपं त्रोटित स्तदा ॥ ७० ॥ कोनन्त इतिमूढेन जल्पता पापकारिणी ॥ क्षिप्तोज्वालाकुलेवन्हौ हाहाकृत्वा प्रधावती ॥ ७१ ॥ शीलागृहीत्वा तत्सूत्रं क्षीरमध्ये समाक्षिपत् ॥ तेनकर्मविपाकेन स श्रीस्तस्य क्षयंगता ॥ ७२ गोधनं तस्करैर्नीतं गृहं

॥ ७१ ॥ डोरे को लेकर दूध में डाल दिया । उस पापकर्म से उसकी वह लक्ष्मी क्षय होने लगी ॥ ७२ ॥ गौ आदिक चोर चोराय ले गये, घर में आग लग गई, धन नष्ट होगया । जो

जस तरह से घर में आया था वह उसी तरह फिर चला गया ॥ ७३ ॥ उसी तरह कुटुम्ब में भी
कलह होने लगी, भाइयों में लड़ाई होने लगी, अनंत फेंकने के पाप से घरमें दरिद्र घुस गया

दग्धं धनं गतम् ॥ यद्यथैवागतं गेहे तत्तथैव पुनर्गतम् ॥ ७३ ॥
स्वजनैः कलहो नित्यं बंधुभिस्ताडनं तथा ॥ अनन्ताक्षेपदोषे
ण दारिद्र्यं पतितं गृहे ॥ ७४ ॥ नकश्चिद्वदते लोके तनसार्द्धं
युधिष्ठिर ॥ शरीरेणातिसंतप्तो मनसाप्यतिदुःखितः ॥ ७५ ॥
निर्वेदपरमप्राप्तः कौंडिन्यः प्राह तांप्रियाम् ॥ कौंडिन्य उवाच ॥

॥ ७४ ॥ श्रीकृष्ण जी कहते हैं कि हे युधिष्ठिर! उसके साथ संसार में कोई बात करे, शरीर से अतिशय

संतप्त रहे और मनसे भी दुःखी रहा करे ॥ ७५ ॥ बड़े भारी दुःख को पाकर कौण्डिन्यमुनि उस शीला स्त्री से बोला कि हे शीले ! मैं एकाएकी उत्पन्न भये शोक के कारण दुःखी हो

शीलेममेदमुत्पन्नं सहसा शोककारणम् ॥ ७६ ॥ येनातिदुःखितोस्माकं जातः सर्वधनक्षयः ॥ स्वजनैः कलहो गेहे नकश्चिन्मां प्रभाषते ॥ ७७ ॥ शरीरे नित्यसंतापः खेदश्चेतसि दारुणः ॥ जानासि दुर्नयः कोत्र किंकृत्वा सुकृतं भवेत् ॥ ७८ ॥

गया ॥ ७६ ॥ और मेरा सम्पूर्ण धन नाश हो गया, स्वजनों से कलह होता है और मुझसे कोई बोलता नहीं है ॥ ७७ ॥ शरीर में नित्यज्वरादिक ताप रहता है। चित्त मे बड़ा भारी खेद होता है

इसका क्या कारण ? जानता हो तो कहो किस कारण से भाग्य अच्छा होयगा॥७८॥ ऐसा सुन कर शील ही है आभूषण जिसके ऐसे सुन्दर स्वभाववाली वह शीला पति से बोली कि अनन्त

प्रत्युवाचाथतंशीलासुशीलाशीलमंडना॥प्रायोनंतकृताक्षे-
पपापसंभवजंफलम्॥७९॥भविष्यतिमहाभाग तदर्थं यत्न
माचर॥ एवमुक्तः सविप्रर्षि जंगाम मनसा हरिम्॥ ८०॥
निर्वेदंनिर्जगामाथ कौंडिन्यः प्रगतो वनम्॥ तपसेकृतसंकल्पो

फेंकने के पाप से यह सब भया है॥ ७९ ॥ और अब हे महाभाग ! उसके लिये उपाय करने से फिर सब हो जायगा। ऐसा उसके कहने से वह ब्रह्मर्षि मन से हरि भगवान् केशर पामें गये ॥ ८० ॥ इसके अनन्तर वह कौण्डिन्यमुनि शांति को प्राप्त हो वन को जाते भये

और वह उत्तम ब्राह्मण वायु भक्षण करके तप करने लगे ॥ ८१ ॥ उस परमेश्वर को मन से ध्यान करते भये कि जिसके प्रसाद से निर्धन हो दुःख प्राप्त भया उसको कब देखेंगे ॥ ८२ ॥

वायुभक्षो द्विजोत्तमः ॥ ८१ ॥ मनसाध्यायमानंतं कद्रक्ष्यामिच तंविभुम् ॥ यस्यप्रसादात्संजात मात्तेपान्निधनं गतम् ॥ ८२ ॥ धनादिकं ममातीव सुखदुःख प्रदायकम् ॥ एवंसंचितयन्सोथ बभ्रामगहनेवने ॥ ८३ ॥ तत्रापश्यन् महाचूतंपुष्पि

मेरे को अतिशय धनादिक सुख दुःख देनेवाला ऐसा चिंतवन करते हुए गम्भीर बन में फिरने लगे ॥ ८३ ॥ वहां पर बड़ा भारी फूला फला आम वृक्ष देखता भयावह वृक्ष कैसा है कि जिस पर पत्तो

एक भी नहीं है और करोड़ों कीड़े लगे हैं ॥ ८४ ॥ उस आम के वृक्ष से पूछता भया कि कहीं

तं फलितं द्रुमम् ॥ वर्जितं पक्षिसंघातैः कीटकोटिसमावृतम्
॥ ८४ ॥ तमपृच्छद्द्विजोनंतः क्वचिद्दृष्टो महाद्रुमः ॥ ब्रूहि-
सौम्यममातीवदुःखचेतसिवर्तते ॥ ८५ ॥ सोब्रवीद्भद्रनानंतः
क्वचिद्दृष्टो मयाद्विज ॥ एवंनिराकृतस्तेन संजगामाथ दुःखि
तः ॥ ८६ ॥ क्वद्रक्ष्यामीतिगच्छन् स गां ददर्श सवत्सकाम् ॥

अनंत भगवान को देखा होय तो हे सौम्य ! कहो मेरे चित्तमें अतिशय दुःख है ॥ ८५ ॥ यह सुन के वह आम का वृक्ष बोला कि हे ब्राह्मण मैं अनन्त नहीं देखा यह सुन वह दुखी हो चल

दिया ॥ ८६ ॥ और अनंत भगवान् को कहां देखेंगे ऐसा विचार करता हुआ घूमने लगा इतने में बछवा सहित गैया देखी जो बन के बीच में इधर उधर दौड़ रही थी॥ ८७ ॥ ( श्रीकृष्ण

वनमध्येप्रधावंतीमितश्चेतश्च पांडव ॥ ८७ ॥ सोब्रवीद्धेनुके ब्रूहि यद्यनंतस्त्वयेक्षितः ॥ गौरुवाचाथ कौण्डिन्यं नानंतं वेद्म्यहं द्विज ॥ ८८ ॥ ततोव्रजन् ददर्शाग्रे वृषभं शाद्वलेस्थितम् ॥ दृष्ट्वापप्रच्छ गोस्वामीमनंतोवीक्षितस्त्वया ॥ ८९ ॥ वृषभस्त

महाराज कहते हैं कि ) हे पांडव यह ब्राह्मण गैया से बोला कि जो तैंने अनंत भगवान को देखा होय तो कहो ॥ इस के बाद गौ बोली कि हे कौण्डिन्य ब्राह्मण मैं अनंत भगवान को नहीं जानती ॥ ८८ ॥ उसके बाद आगे जाकर घास पर बैठे हुए वृषभ को देखकर उससे पूछता

भया कि हे गौ के पति ! तुमने अनंत भगवान को देखा है ॥ ८९ ॥ तब वह वृषभ ऐसा बोला कि मैंने अनंत भगवान को नहीं देखा है उसके बाद आगे जाकर बड़ी सुन्दर दो

मुवाचेदंनानंतो वीक्षितो मया ॥ ततोव्रजनददर्शाग्रेरम्यंपुष्करिणीद्वयम् ॥ ९० ॥ अन्योन्यजलकल्लोलैर्वीचिपर्यन्त संगतम् ॥ छन्नंकमलकल्हारैः कुमुदोत्पलमंडितम् ॥ ९१ ॥ सेवितं भ्रमरैर्हंसैश्चक्रकारंडवैर्बकैः ॥ तेपिपृच्छद्द्विजोनंतो युवाभ्यां

पुष्करणी देखा ॥ ९० ॥ उस बावली का जल इसमें से उसमें उसमें से इसमें आ जा रहा है अनेक प्रकार से कल्लोल करता है और कमल, कल्हार, कुमुदिनी आदिक पत्तों से आच्छादित शोभायमान होरहा है ॥ ९१ ॥ भ्रमर, हंस, चकोर, वकुलादिकों से सेवित ऐसी

अनंत भगवान् भी प्रसन्न होते भये ॥ १७ ॥ और वृद्ध ब्राह्मण का रूप धारण कर यह बोले कि यहां आओ यह कहके उस कौंडिन्य का दहिना हाथ पकड के गुफा में ले गये

णरूपेण इत्यएहीत्युवाचतम् ॥ प्रगृह्य दक्षिणेपाणौ गुहायां प्रविवेशतम् ॥९८॥ तांपुरीं दर्शयामास दिव्यनारीनरैर्युताम् ॥ यस्यांनिविष्टमात्मानं दिव्यसिंहासने शुभे ॥ ९९ ॥ पार्श्वस्थं शंखचक्राब्जंगदागरुड़शोभितम् ॥ दर्शयामास विप्राय वि

॥ १८ ॥ उस गुफा में कौंडिन्यमुनि एक शहर देखता भया जिसमें बडे स्वरूपवान् स्त्री पुरुष विद्यमान हैं और शुभदायक दिव्य सिंहासन पर भगवान् बैठे हैं ॥ १९ ॥ जिनके अगल बगल शंख, चक्र, कमल, गदा, गरुड शोभायमान होय रहे हैं और कौस्तुभमणि

धारण किये वनमालादिक अनेक प्रकार के आभूषणादिक धारण किये हुए विश्वरूप अनंत भगवान् को वह कौंडिन्यमुनि देखता भया ॥ १०० ॥ १०१ ॥ अतिशय प्रकाशमान

श्वरूपमनंतकम् ॥१००॥ विभूतिभेदैश्चानंतै रनंतममितौजसम् ॥ कौस्तुभेन विराजंतं वनमालाविभूषितम् ॥ १०१ ॥ तंदृष्ट्वादेवदेवेशमनंतमपराजितम् ॥ वंद्यमानोजगादोच्चैर्जय शब्दपुरःसरम् ॥१०२॥ पापोहंपापकर्माहं पापात्मा पापसंभ

ऊपर कथनानुसार स्वरूप को देखकर उनके आगे ऊंचे स्वर से हे प्रभो आपको जय होय ॥ १०२ ॥ ऐसा कह और प्रणाम करके बोला कि हे नाथ हे पुंडरीकाक्ष हम पापरूप और

पापकर्म करनेवाले हैं हमारी आत्मा पापरूप है और पाप ही से उत्पन्न भये हैं, रक्षा करो आप मेरे सम्पूर्ण पापों के हरनेवाले हो ॥ १०३ ॥ उस मुनि का वचन सुन अनंत

व: ॥ त्राहिमांपुडरीकाक्ष सर्वपापहरो भव ॥ १०३ ॥ तच्छ्रु त्वानंतदेवेश: प्राहसुस्निग्धया गिरा॥ माभैस्त्वंब्रूहिविप्रेन्द्र य त्ते मनसि वर्तते ॥ १०४ ॥ कौंडिन्य उवाच ॥ मयाभूत्यवलि प्तेन त्रोटितो नंतदोरक: ॥ तेनपापविपाकेन भूतिर्मे प्रलयंगता

देवजी वडे कोमल वचन से बोले कि हे विप्रेन्द्र ! डरो मत जो तुम्हारे मन में हो सो हो ॥ १०४ ॥ ऐसा सुन कर कौंडिन्यऋषि बोले कि हे प्रभो मैंने धन से उन्मत्त होय

अनंत का डोरा तोड़ डाला उग्र पापकर्म से मेरा धन नष्ट हो गया ॥ १०४ ॥ घर में अपने
मनुष्यों से क्लेश हो गया जिससे मुझ से कोई भी नहीं बोलता ! इसी तरह दुखी होय

॥ १०५ ॥ स्वजनैः कलहो गेहे न कश्चिन्मां प्रभाषते ॥ निर्वे
दाद्गमिते रण्ये तवदर्शन कांक्षया ॥ १०६ ॥ कृपयादेवदेवे
श त्वयात्मा संप्रदर्शितः ॥ तस्यपापस्यमेशांतिं कारुण्याद्व
क्तुमर्हसि ॥ १०७ ॥ श्रीकृष्ण उवाच ॥ तच्छ्रुत्वानंतदेवेश

आपके दर्शन की इच्छा करके जंगलों में फिरने लगा ॥ १०६ ॥ हे देव हे देवेश ! आपने
कृपाकर अपना दर्शन दिया अब मेरे से उस पाप की शांति दया करके कहिये ॥ १०७ ॥

श्रीकृष्ण महाराज बोले कि हे युधिष्ठिर भक्ति से प्रसन्न किये गये देवता क्या नहीं देते अनंतदेव उत्तम ब्राह्मण का वचन सुनकर बोले ॥ १०८ ॥ अनंत भगवान कहते हैं कि हे

उवाच द्विजसत्तमम् ॥ भक्त्यासंतोषितोदेवैः किं न दद्याद्युधिष्ठिरः ॥१०८॥ अनंत उवाच ॥ स्वगृहंगच्छ कौंडिन्य नोविलंबंकुरुद्विज ॥ चरानंतव्रतंभक्त्या नववर्षाणि पंचच ॥१०९॥ सर्वपापविशुद्धात्मा प्राप्स्यसे सिद्धिमुत्तमाम् ॥ पुत्रपौत्रान् स-

कौंडिन्य ब्राह्मण तुम देरी मत करो अपने घर जावो और भक्ति से चौदह वर्ष अनंत का व्रत करो ॥ १०९ ॥ इससे सम्पूर्ण पापों से छूट कर पुत्र पौत्र को उत्पन्न कर इच्छित भोगों को भोग कर

फिर उत्तम सिद्धि पावोगे ॥ १६० ॥ अंत में मेरा स्मरण करके मेरे को विना संदेह पाओगे और सम्पूर्ण लोगों के कल्याण के लिये तुमको बरदान देते हैं ॥ १११ ॥

**मुत्पाद्य भुक्त्वा भोगान्यथेप्सितन् ॥ ११० ॥ अन्ते मत्स्मरणं प्राप्य मामुपैष्यस्य संशयम् ॥ अन्यच्च ते वरं दाद्मि सर्वलोकोपकारकम् ॥ १११ ॥ इदमाख्यानकवरं शीलानंता व्रतादिकम् ॥ करिष्यति नरो यस्तु कुर्वन् व्रतमिदं शुभम् ॥ ११२ ॥ सोऽचिरात्**

यह शीला का अनंत व्रतादिक श्रेष्ठ आख्यान और कल्यारा करनेवाला 'अनंतव्रत जो प्राणी सुना दिया करेगे ॥ ११२ ॥ सो जल्दी पाप से छूट कर परमगति को प्रात होंगे'

अनंतदेव कहतते हैं कि हे ब्राह्मण जिस मार्ग से आये हो उसी मार्ग से जल्दी घर को जाओ ॥ ११३ ॥ ऐसा सुनके कौडिन्यमुनि बोले कि हे स्वामी हम कुछ पूछते हैं सो कहिये । जंगल

**पापान्मुक्तः प्राप्नोति परमां गतिम् ॥ गच्छ विप्र गृहं शीघ्रं यथा येनागतो ह्यसि ॥ ११३ ॥ कौंडिन्य उवाच ॥ स्वामिन्पृच्छामि ते ब्रूहि किंचित् कौतूहलं मया ॥ अरण्ये भ्रमता दृष्ट तद्वदस्व जगद्गुरो ॥ ११४ ॥ कश्चूतवृक्षकस्तत्र का गौः को वृषभस्तथा ॥**

में घूमते हुए मैंने कुछ कौतुक देखा हैं वह हे जगत् के गुरु कहो ॥ ११४ ॥ वह आम का वृक्ष कौन है, और वह गौ कौन थी, और वृषभ कौन था, कमल, कुमुदिनी, कल्हार आदि

से सुशोभिते परम सुन्दर ॥ ११५ ॥ मैंने बड़े जंगल में दो पुष्करणी देखी है सो क्या थीं, वह गद्हा कौन था, वह हाथी कौन था और वह उत्तम वृद्धब्राह्मण कौन रहा ॥ ११६ ॥

कमलोत्पलकल्हारैः शोभितं सुमनोहरम् ॥ ११५ ॥ मयादृष्टं महारण्ये किंतत्पुष्करणीद्वयम् ॥ कः खरः कुंजरः कोसौ को सा वृद्धो द्विजोत्तमः ॥ ११६ ॥ अनंतउवाच ॥ सचूतवृक्षोविप्रो सौ विद्यावेदविशारदः ॥ विद्यानदत्ताशिष्येभ्य स्तेनासौतरुतां

अनन्तदेव बोले कि वह आम का वृक्ष वेदविद्या का अच्छी तरह जाननेवाला ब्राह्मण था

उसने शिष्यों को विद्या नहीं दी इसलिए बृक्ष हुआ ॥ ११७ ॥ और जो गौं देखा था वह बीजं
प० को खानेवाली पृथ्वी रही और जो घास पर बृषभ देखा था वह सत्यलोक में है स्थिति जिसकी

गतः ॥११७॥ यागौवसुंधरादृष्ठा पूर्वंसाबीजहारिणी ॥ वृषो क०
२६ धर्मस्त्वयादृष्टः शाद्वले सत्यमास्थितः ॥ ११८ ॥ धर्माधर्मं
व्यवस्थांन तच्चपुष्कारिणीद्वयम् ॥ ब्रह्मण्यौकेचिदप्यास्ता
भगिन्यौतं परस्परम् ॥ ११६ ॥ धर्माधर्मादियात्किंचित्तान्नि

ऐसा वह धर्म था ॥ ११८ ॥ और वह धर्म अधर्म का निर्णय नहीं करती थीं वह पुष्करणी दोनों
बहिन और ब्राह्मणी थीं ॥ ११६ ॥ और धर्म अधर्म आदि जो कुछ होय परस्पर दें और ले लेतीं २६

रहीं और वेदपाठ करनेवाले ब्राह्मणों को और गरीब को नहीं दिया ॥ १२० ॥ भिक्षुक को भिक्षा नहीं दीउस पापकर्म से उन दोनों का जल आपस में इधर का उधर उधर का इधर होता

वेदयतो मिथः॥विप्रायवेदाविदुषेन दत्तं दुर्बलायवै ॥१२०॥ भिक्षादत्तानचार्थिभ्य स्तेनपापेन कर्मणा ॥ वीचिकल्लोल मालाभि र्गच्छतस्ते परस्परम॥१२१॥ खरःक्रोधस्तथादृष्टः कुञ्जरोमदउच्यते ॥ ब्राह्मणोसावनंतोहं गुहासंसार गह्वरम् ॥

रहता है ॥ १२१ ॥ और गदहा जो देखा सो क्रोध रहा और वह हाथी जो रहा सो अभिमानरहावह ब्राह्मण जो रहा सो हम अनन्त हैं और जो गुफा रही रही सो कठिन संसारसागर रहा ॥ १२२ ॥ अनन्तदेव

ऐसा कहकर उसी जगह अन्तरध्यान होगये यह सब स्वप्न समान देखकर फिर उस जगह से वह मुनि अपने घर आये ॥ १२३ ॥ चौदह वर्ष विधि से अनन्त व्रत करके जैसा अनन्तदेवजीने कहा रहावह

१२२॥इत्युक्त्वादेवदेवश स्तत्रैवान्तरधीयत ॥ स्वप्नप्रायत
तादृष्ट्वा ततःस्वगृहमागतः॥ १२३ ॥कृत्वानंतव्रतं सम्यग्-
नववर्षाणिपंचच ॥ भुक्त्वासर्वमनंतेन यथोक्तं पांडुनंदन॥
१२४॥अंतेमत्स्मरणंप्राप्य गतोनंतपुरे द्विजः ॥ तथात्वम-
पिराजर्षेकथांशृण्वन् व्रतंकुरु ॥१२५॥प्राप्स्यसे चिंतितंसर्व

सब सुख भोग कर ॥ १२४ ॥ खिर अन्त में ब्राह्मण अनन्तदेव को स्मरण कर अनन्तलोक कोजाता भया इसी रतह से राजर्षि तुम भी कथा सुनो और व्रत करो ॥ १२५ ॥ जिस

प्रकार ब्राह्मण को चौदह वर्ष में फल प्राप्त भया तुमको भी उसी तरह अनन्तदेव के प्रसाद से सम्पूर्ण इच्छित वस्तु मिलेगी ॥ १२६ ॥ उसी तरह एकही वर्ष में कथा सुन व्रत करने

मनंतस्य वचो यथा ॥ यद्वच्चतुर्दशे वर्षे फलप्राप्तं द्विजन्मना ॥
१२६ ॥ वर्षैकेनतदाप्नोति कृत्वोपाख्यानकं व्रतम् ॥ एतत्ते
कथितंभूप व्रतानामुत्तमं व्रतम् ॥ १२७ ॥ यच्छ्रुत्वासर्वपापे
भ्यो मुच्यतेनात्रसंशयः ॥ तेपिपापविनिर्मुक्ता प्राप्स्यंति चह-

से फल प्राप्त होता है। हे राजन्! व्रतों में उत्तम व्रत मैंने कहा ॥ १२७ ॥ जिसको सुन के प्राणी सम्पूर्ण पापों से छूट जाते हैं इसमें सन्देह नहीं और फिर पाप से छूट कर हरि भगवान्

के पद को प्राप्त होते हैं ॥ १२८ ॥ हे कुरुकुल में उत्पन्न राजा युधिष्ठिर ! जो शुद्ध सत्ववाले संसारसागर रूपी गुफा मे सुख से फिरने की इच्छा करता है वह तीनों लोक के स्वामी अनन्त

रेः पदम् ॥ १२८ ॥ संसारगह्वरगुहासुसुखंविहर्तुं बांछंति ये कुरुकुलोद्भवशुद्धसत्वाः ॥ संपुज्य च त्रिभुवनेश मनतदेव बध्नंति दक्षिणाकरे वरदोरकं ते ॥ १२९ ॥ इतिश्रीमदनंतव्रतपूजाकथा च समाप्तम् ॥ श्रीमदनंतार्पणमस्तु ॥ श्रीराधाकृष्णाभ्यांनमः ॥

देव की विधिवत्पूजन कर वह डोरा दक्षिण हाथ में बांधता है ॥ १२९ ॥

इति श्रीअनन्तकथा काशी निवासी माधिकराम शर्मात्मज पं० मोतीराम आदित्यकृत भाषा टीका समाप्तः ॥

तैयार है ! तैयार है !! तैयार है !!!

# लघुदर्पण–कर्मकाण्ड ग्रन्थ ।

जिस पुस्तक की वर्षों से धुम मची हुई थी और माँगे आरही थीं वही लघुदर्पण पुस्तक अब सुन्दर स्वच्छ कागज पर छपकर तैयार होगई है । और धडाधड बिक रही है । इस कर्मकाण्ड के सम्पूर्ण विषयों का दर्पण ही समझिये जैसा नाम है वैसा ही गुण । इसमें कर्मकाण्ड सम्बन्धी प्रायः सभी विषयों का बडी योग्यता के साथ विशद विवेचन किया गया है और उनकी पूरी बिधि लिखी गई है। इसके रचयिता हैं कर्मकाण्डी पं० जगन्नाथ मालवी । इसका संशोधन भी काशी के प्रसिद्ध

धर्मशास्त्री पं० गोपाल शास्त्री नैने (व्याकरणाचार्य) और पं० अम्बिकाप्रसाद शर्मा व्याकरणाचार्य ने किया है। पुस्तक की छपाई में अशुद्धता का पूरा ध्यान रखा गया है। इस पुस्तक की पद्धति को काशी के प्रायः सब प्रसिद्ध पण्डितोंने (जिनके नाम आगे दिये गये हैं) स्वीकार कर इसकी प्रशंसा की है। अबतक इस विषयपर इससे अच्छी कोई पुस्तक नहीं निकली। मूल्य २॥)

संशोधक—

पं० रामेश्वरदत्त शर्म्मा पाण्डेय।

पुस्तक मिलने का पता—

**मैनेजर-भार्गव पुस्तकालय,**

गायघाट, बनारस सिटी ।

बाबू काशीप्रसाद भार्गव द्वारा—भार्गवभूषण प्रेस, त्रिलोचन काशी में मुद्रित ।

# इति अनन्तव्रत कथा

भाषा टीका सहितः ।